एक संस्मरणात्मक विवेचन

# संस्मरणों के बीच निराला

महाकवि निराला के जीवन-परिचय कृतित्व व्यक्तित्व एवं
संस्मरणों का संक्षिप्त तथा प्रामाणिक संकलन।

शंकर सुल्तानपुरी

भारतीय ग्रन्थमाला
प्रकाशक एवं पुस्तक विक्रेता
गूंगे नवाब का पार्क, अमीनाबाद
लखनऊ

# लेखकीय वक्तव्य

संस्मरणों के बीच निराला : महाकवि पण्डित सूर्यकान्त त्रिपाठी की गौरवपूर्ण जीवन यात्रा का संस्मरणात्मक चित्रण है, उनके व्यक्तित्व, साहित्यिक मान्यताओं एवं कृतित्व का विवेचनात्मक और आलोचनात्मक अध्ययन नहीं।

महाकवि का व्यक्तिगत, सामाजिक और दलित जीवन असंख्य लोगों की प्रेरणा, आश्चर्य, श्रद्धा एवं आस्था का स्थान रहा है और यही कारण है कि उनके जीवित कृतित्व से अनभिज्ञ रहते हुए भी जनता उनकी महानता और देवत्व के समक्ष नत-मस्तक और श्रद्धालु रही है। कोई भी उनके व्यक्तित्व से प्रभावित हुए बिना नहीं रहा।

उनकी दानप्रियता, उदारता और स्वाभिमान की अनेक ज्वलन्त घटनाओं से हिन्दी साहित्य भरा पड़ा है। वे घटनायें कहानियों का रूप लेकर जन-साधारण में कहा-सुना जाता हैं।

उनके व्यक्तित्व और कृतित्व के सम्बन्ध में अनेक कवितायें, संस्मरण, लेख और कई ग्रन्थ लिखे गये हैं और प्रस्तुत पुस्तक भी उसी शृंखला की एक कड़ी है परन्तु इसमें निराला को एक अलग ढंग से प्रस्तुत करने की भावना प्रधान रही है।

महाप्राण निराला के आन्तरिक और दलित जीवन तथा उनके आस-पास की समस्याओं एवं परिस्थितियों को मैंने विशेष रूप से चित्रित और प्रस्तुत किया है ताकि पाठक और हिन्दी प्रेमी निराला को अधिक निकट से देख और समझ सकें।

मेरा विश्वास है कि निराला के पढ़ने और समझने में रुचि रखने वाले मेरे इस प्रयास से अवश्य लाभान्वित होंगे। मैं श्री विनोद शर्मा, अध्यक्ष भारतीय ग्रन्थ माला, लखनऊ का आभारी हूँ जिन्होंने मेरे इस प्रयास को पुस्तक का रूप दिया। उन पत्र पत्रिकाओं और पुस्तकों का भी आभारी हूँ जिनसे मुझे पर्याप्त सहायता मिली है।

शंकर सुल्तानपुरी

● प्रकाशक
**विनोद शर्मा**
संचालक भारतीय ग्रन्थमाला
गूंग नवाब का पार्क अमीनाबाद
लखनऊ—१

● मूल्य —
चार रुपये

● द्वितीय संस्करण
मई १९६८

● मुद्रक
साथी प्रेस
लखनऊ

## लेखकीय वक्तव्य

संस्मरणों के बीच निराला महाकवि पण्डित सूर्यकान्त त्रिपाठी की गौरवपूर्ण जीवन यात्रा का संस्मरणात्मक चित्रण है, उनके व्यक्तित्व, साहित्यिक मानदण्ड एवं कृतित्व का विवेचनात्मक और आलोचनात्मक अध्ययन नहीं।

महाकवि का व्यक्तिगत, सामाजिक और दैनिक जीवन असंख्य लोगों की प्रेरणा, आश्चर्य, श्रद्धा एवं आदर का स्थान रहा है और यही कारण है कि उनके जटिल कृतित्व से अनभिज्ञ रहते हुए भी जनता उनकी महानता और देवत्व के समक्ष नत मस्तक और श्रद्धानत रही है। कोई भी उनके व्यक्तित्व से प्रभावित हुए बिना नहीं रहा।

उनकी दानप्रियता, उदारता और स्वाभिमान की अनेक ज्वलन्त घटनाओं से हिन्दी साहित्य भरा पड़ा है। वे घटनायें कहानियों का रूप लेकर जन-साधारण में पढ़ा-सुना जाता है।

उनके व्यक्तित्व और कृतित्व के सम्बन्ध में अनेक कवितायें, संस्मरण, लेख और दर्जनों ग्रन्थ लिखे गये हैं और प्रस्तुत पुस्तक भी उसी शृंखला की एक कड़ी है, परन्तु इसमें निराला को एक अलग ढंग से प्रस्तुत करने की भावना प्रधान रही है।

महाप्राण निराला की आन्तरिक और दैनिक जीवन तथा उनके आत्मीय जनों की समस्याओं एवं परिस्थितियों को मैंने विशेष रूप से उचित और प्रस्तुत किया है ताकि पाठक और हिन्दी प्रेमी निराला को अधिक निकट से देख और समझ सकें।

# महाकवि की पाँच सुन्दर रचनायें

## वर दे !

वर दे वीणावादिनि वर दे !
प्रिय स्वतन्त्र-रव अमिय मन्त्र नव
भारत में भर दे !

काट अंध उर के बन्धन स्तर
बहा जननि ज्योतिर्मय निर्झर
कलुष भेद तम हर प्रकाश भर
जगमग जग कर दे !

नव गति नव लय ताल छन्द नव
नवल कंठ नव जलद मन्द्र रव
नव नभ के नव विहग वृन्द को
नव पर नव स्वर दे !

वर दे वीणावादिनि वर दे !



अभी न होगा मेरा अंत !
अभी अभी ही तो आया है
मेरे वन में मृदुल वसन्त ।
अभी न होगा मेरा अन्त ।

हरे हरे ये पात
डालियाँ कलियाँ कोमल गात ।
मैं ही अपना स्वप्न मृदुल कर
फेरूँगा निद्रित कलियों पर
जगा एक प्रत्यूष मनोहर

पुष्प पुष्प से तन्द्रालस लालसा खींच लूँगा मैं
अपने नवजीवन का अमृत सहर्ष सींच दूँगा मैं
द्वार दिखा दूँगा फिर उनको
है मेरे वे जहाँ अनन्त—
अभी न होगा मेरा अन्त ।

मेरे जीवन का यह है जब प्रथम चरण
इसमें कहाँ मृत्यु
है जीवन ही जीवन ।
अभी पड़ा है आगे सारा यौवन
स्वर्ण किरण कल्लोलों पर बहता रे यह बालक मन
मेरे ही अविकसित राग से
विकसित होगा बन्धु वसन्त
अभी न होगा मेरा अन्त । [ १९० ]

[ मन १९४० म निराला जा ने गाधी जा पर एक व्यगमयी कविता लिखा था जिमक कुछ अश यहाँ प्रस्तुत हैं ]

बापू तुम मुर्गी खात यदि ?
तो क्या भजत रहत तुमको
ऐर गरे नत्थू खरे ?
सिर क बल खड़ हुय होत
हिन्दी क न्नन नवन कवि
    बापू तुम मुर्गी खात यदि

तो क्या अजनार हुय होत
कुन क कुन कायथ बनिया क ?
दुनिया के मवम बड पुरुष
आदम भेडों क होत भो
    बापू तुम मुर्गी खात यदि ?

तो क्या पुरुष राजन टडन
गोराचारी भी भजत ?
भजता होता तुमको मैं औ
मरी प्यारी अल्ला रक्खी ।
    बापू तुम मुर्गी खात यदि ?



ये संगीत प्रेमी भी थे। बड़े-बड़े संगीतज्ञों और गवय्यों के साथ बैठकर इन्होंने संगीत विद्या का यथेष्ट ज्ञान प्राप्त किया। उन दिनों हारमोनियम पर इन्होंने गानों का अभ्यास किया। धीरे धीरे इन्हें ठुमरी, ध्रुपद, भजन तथा बंगला के भाव गानों का अच्छा अभ्यास हो गया। गीत गोविन्द के संस्कृत गायन से लेकर—सूर तुलसी मीरा आदि के अनेक गान बड़ी कुशलता पूर्वक गा लेते। यही कारण था कि ये सर्वप्रिय हो गये।

## निराला की कुछ रोचक प्रवृत्तिया

निराला जी कुशल तैराक भी थे। ये बड़ी कुशलता पूर्वक तैराकी की अनेक कलाओं का प्रदर्शन करते थे। यह कला इन्होंने राज्य में ही सीखी थी।

ये गोलों के खेल में भी बड़े पारंगत थे। गोला कितना ही दूर क्यों न हो इनका निशाना अचूक बैठता था। ये नाव के तरह तरह के खेलों में भी कुशल थे।

इनके पुत्र श्री रामकृष्ण त्रिपाठी ने स्वयं अपने लेख में लिखा है—निश्चय ही निराला जी का जीवन अनेक गुणों का समन्वय था। बचपन में ढेला या पत्थर के टुकड़ों को लेकर जब मालाकार रूप में घुमाते तो बड़ा सुन्दर लगता। क्या मजाल कि कोई टुकड़ा जमीन पर गिर जाय। वे सभी टुकड़े क्रम से उनके हाथ को छूकर आसमान की ओर भागते दिखाई देते थे।

अपने ऊपर फेंके गये या प्रहार किये गये ईंट के टुकड़े या पत्थर को बड़ी कुशलता से पकड़ लेते थे। प्रहारक का पत्थर निराला को छू भी न पाता बल्कि उसमें बड़ा आनन्द होता था।

## निराला जी का विवाह

निराला जी का विवाह सन् १९११ के लगभग सम्पन्न हुआ। इस समय उनकी अवस्था १५ वर्ष की रही होगी और उनकी धर्मपत्नी की ग्यारह-बारह वर्ष की।

निराला जी के श्वसुर पं० रामदयाल त्रिवेदी ( चांदपुर ) फतेहपुर के निवासी थे। वे सुखी सम्पन्न और रईस आत्मा थे। भारी दान दहेज देकर इन्होंने बड़े धूम धाम के साथ बेटी का ब्याह किया था और एक वर्ष बाद उसका गौना भी कर दिया था। कुछ दिनों बाद रामसहाय जी अपनी बहू और निराला को साथ लेकर बंगाल आये लेकिन अब निराला का मन पढ़ाई की ओर से उचटने लगा था। नवीं कक्षा तो उन्होंने किसी तरह पास कर ली मगर दसवीं कक्षा न पास कर सके। परीक्षा पत्र और कापी यूं ही छोड़कर उन्होंने विद्यार्थी जीवन से संन्यास ले लिया परन्तु घर में यह बात प्रकट नहीं की। परीक्षाफल निकलने पर सच्चाई पिता के सामने आई। वे निराला पर बहुत बिगड़े और उनके ठाट-बाट के सारे खर्च छीन लिये। उनकी धर्मपत्नी के गहने भी उतरवा लिये और उन्हें पत्नी सहित घर से निकल जाने का आदेश दिया।

उन्होंने निराला जी से कहा अब तुम बड़े हुए जो कुछ पढ़ना था पढ़ चुके। तुम्हारा विवाह हो गया। तुम्हारे प्रति मेरे सभी कर्तव्य पूर्ण हो गये। अब तुम उपार्जन करके अपना तथा अपनी पत्नी का खर्च चलाओ।

पिता द्वारा निष्कासित होने पर वे पत्नी सहित अपनी ससुराल डलमऊ चले गये। वहां पर उनका खूब स्वागत हुआ। ससुराल वालों ने दामाद की खातिर में कोई कसर बाकी नहीं रक्खी। निराला जी को वहाँ किसी प्रकार की चिन्ता नहीं करनी पड़ी।

इसी सन्दर्भ में एक रोचक और महत्वपूर्ण घटना का वर्णन कर देना आवश्यक होगा जिसने हमें क्या समूचे भारत को हिन्दी का इतना महान कवि दिया। निराला का हिन्दी में आना भी एक रोचक घटना है।

एक दिन निराला जी ने हिन्दी भाषा सम्बन्धी किसी प्रसंग पर अपनी धर्मपत्नी से कहा—तुम हिन्दी हिन्दी करती हो हिन्दी में क्या है?

जब तुम्हें आती ही नहीं तब कुछ नहीं है। पत्नी ने उत्तर दिया।

धर्मपत्नी के तर्कसंगत उत्तर से निराला को अपनी पराजय स्वीकार करनी पड़ी किन्तु वे पुनः बोले—हिन्दी हमें नहीं आती?

यह तो तुम्हारा जबान चलाना है। पत्नी पुनः बोली। बैसवाड़ी बोलते हो। तुलसीकृत रामायण पढ़ी है बस। तुम खड़ी बोली को क्या जानते हो?

वास्तव में उस समय तक निराला जी को हिन्दी की खड़ी बोली के साहित्य की जानकारी अधिक नहीं थी। धर्मपत्नी ने ही इन्हें आचार्य महावीर प्रसाद द्विवेदी, हरिऔध, मैथिलीशरण गुप्त आदि की रचनायें बताईं और उनके पठन के लिये प्रेरित किया।

उन्हीं की प्रेरणा से वे बंगला की गम्भ्यासमना परिधि से निकल कर हिन्दी साहित्य की ओर झुके।

आज दिन निराला को हिन्दी का युग प्रवर्तक महाकवि कहे जाने का श्रेय उनकी धर्मपत्नी को भी प्राप्त है अतएव हिन्दी जगत उनका सदैव आभारी रहेगा।

निराला जी अपनी धर्मपत्नी सहित लगभग छः माह ससुराल में रहे। बाद को जब पण्डित रामसहाय जी स्वस्थ हो लौटे तो स्वयं आकर अपने पुत्र और पुत्रवधू को घर वापस ले गये।

## धर्मपत्नी की मृत्यु

देश भर में इन्फ्लुएंजा फैला हुआ था। ऐसी भयंकर बीमारी ने महाकवि की प्रेरणादायिनी धर्मपत्नी को भी मौत की गोद में सुला दिया। उस दैत्य से ही संतोष न हुआ उसने इनके अन्य कुटुम्बीजनों को भी एक एक करके ग्रसित कर लिया।

महाकवि पर भीषण आघात हुआ। इस समय निराला जी की दो संतान थीं पुत्र रामकृष्ण जिसकी आयु चार वर्ष की थी और पुत्री सरोज जिसकी उम्र एक वर्ष की थी। इन दोनों बच्चों को तो पालन-पोषण के लिए ननिहाल वालों ने ले लिया किन्तु निराला जी के सामने अभी अपने भाई के चार बच्चों के पालन-पोषण की समस्या थी। वे [illegible] महिषादल रियासत में चले गये और राज्याश्रय प्राप्त कर बच्चों का पालन-पोषण करने लगे। निराला जी ने राज्य कार्य करना भी आरम्भ कर दिया किन्तु जिस रियासत की सेवा जीवन भर उनके पिता ने पूर्ण तल्लीनता के साथ की थी निराला उसमें दो ही तीन वर्ष में ऊब गये क्योंकि वे स्वतन्त्र विचारों वाले स्वाभिमानी व्यक्ति थे। उन्हें राजनीति [illegible] में दिलचस्पी न थी। उनका कवि हृदय बन्धन में [illegible] [illegible]।

एक समय ऐसा भी आया कि विरोधियों को उनके समक्ष नत मस्तक होना पड़ा। निराला के कृतित्व की मान्यता देने के लिए वे विवश हो गये।

निराला जी हिन्दी के युगान्तरकारी कवि रहे हैं। जिन्होंने अपनी प्रतिभा के बल पर हिन्दी-साहित्य में नया मोड़ पैदा किया है। आदि कवि बाल्मीकि से लेकर अब तक हमारे देश में छन्दों के जटिल नियमों में विबद्ध कविता को मुक्ति दिलाने वाले निराला के अनुगामियों की संख्या आज हिन्दी संसार में थोड़ी नहीं है।

उन्होंने अपनी दिव्य प्रतिभा और अदम्य साहस के बल पर हमें दिखा दिया कि काव्य की इस नूतन दिशा में कितनी सम्भावनायें विद्यमान हैं।

उनकी काव्य शैली उनके विद्रोही स्वभाव की परिचायिका है। वे सामाजिक जीवन में सामाजिक रूढ़ियों के कट्टर विरोधी थे और छन्दों की गति एवं मात्राओं की स्वच्छंदता एवं स्वतन्त्रता के प्रेमी थे।

## निराला का हिन्दी में साहित्य सृजन

पत्नी की मार्मिक प्रेरणा ने निराला को बंगला की श्यामला धरती से खींच कर हिन्दी साहित्य उपवन को पल्लवित पुष्पित करने को विवश कर दिया।

उसी समय उन्होंने हिन्दी की खड़ी बोली का अभ्यास करना आरंभ किया। आरंभ में उन्हें हिन्दी विभक्तियों और लिंगों में उलझन हुई परन्तु कुछ ही समय के अभ्यास और परिश्रम ने उनकी समस्या हल कर दी और वे परिपक्व होकर हिन्दी में अनवरत लिखने लगे।

इस उनकी अथक साधना का ही फल था कि अपनी अनेक काव्यगत विशेषताओं के कारण वे अपने सम-कालीन साहित्यिकों को पछाड़ कर बहुत आगे निकल गये। उस समय की उनकी रचनाओं में 'जुही की कली' का आदरणीय स्थान है। १९१६ में उनकी अधिवास प्रकाशित हुई थी। उन दिनों उन्होंने रवीन्द्रनाथ टैगोर और स्वामी विवेकानन्द की कविताओं का छन्दोबद्ध अनुवाद भी किया था। सन १९३० में उन्होंने हिन्दी-बंगला का तुलनात्मक व्याकरण लिखा था।

## निराला किन किन विद्वानों से प्रभावित हुये ?

महाकवि रवीन्द्रनाथ टैगोर से वे अत्यधिक प्रभावित हुये और टैगोर के साहित्य ने उन पर सृजन का गहरा प्रभाव डाला। रामकृष्ण परमहंस और स्वामी विवेकानन्द की विचारधारा और उनके उत्कृष्ट जीवन दर्शन ने निराला को विशेष रूप से आकृष्ट किया। वे केवल साहित्यिक ही नहीं बने रहे वरन् दार्शनिक और विचारक भी बन गये।

पण्डित महावीर प्रसाद द्विवेदी के सम्पर्क स्वरूप उन्हें साहित्य जगत में निरन्तर बढ़ने की प्रेरणा मिली। उन्हीं की प्रेरणा से उन्होंने समन्वय पत्रिका का सम्पादन भार भी उठाया और सफल सम्पादक के रूप में १२ वर्षों तक कार्य किया।

स्वर्गीय महादेव प्रसाद सेठ को निराला को निराला बनाने का सबसे बड़ा श्रेय है। निराला की काव्य प्रतिभा से परिचित होकर उन्होंने उन्हें स्नेह से अपनाया और मतवाला में उनकी रचनायें निरन्तर प्रकाशित होती रहीं। जिसके फलस्वरूप उनकी कीर्ति समस्त देश में फैलती गई।

निराला का अधिकांश जीवन कलकत्ता के बाद प्रयाग जैसी पावन नगरी में ही व्यतीत हुआ। जो हिन्दी के अनेक महारथियों का गढ़ कहा जाता है और साथ ही तीर्थराज भी। उन्होंने इसके निवास के लिए स्थान भी अत्यधिक निमित्त और प्रेरणादायक चुना—गंगा का तट।

तीर्थराज प्रयागवासी महाप्राण निराला को पावन सुरसरि ने सर्वाधिक प्रभावित किया यह कहना अतिशयोक्ति न होगा।

## आचार्य महावीर प्रसाद द्विवेदी से निराला की भेंट

## निराला किन किन विद्वानो से प्रभावित हुये ?

महाकवि रवीन्द्रनाथ टैगोर से वे अत्यधिक प्रभावित हुए और टैगोर के साहित्य ने उन पर सृजन का गहरा प्रभाव डाला। रामकृष्ण परमहंस और स्वामी विवेकानन्द की विचारधारा और उनके उत्कृष्ट जीवन दर्शन ने निराला को विशेष रूप से आकृष्ट किया। वे केवल साहित्यिक ही नहीं बने रहे वरन दार्शनिक और विचारक भी बन गये।

पण्डित महावीर प्रसाद द्विवेदी के ज्ञानमय स्वरूप से उन्हें साहित्य जगत में निरन्तर बढ़ने की प्रेरणायें मिलीं। उन्हीं की प्रेरणा से उन्होंने समन्वय पत्रिका का सम्पादन भार भी उठाया और सफल सम्पादक के रूप में कई वर्षों तक कार्य किया।

स्वर्गीय महादेव प्रसाद सेठ को निराला को निराला बनाने का सबसे बड़ा श्रेय है। निराला की काव्य प्रतिभा से परिचित होकर उन्होंने उन्हें स्नेह से अपनाया और मतवाला में उनकी रचनायें निरन्तर प्रकाशित होती रहीं। जिसके फलस्वरूप उनकी कीर्ति समस्त देश में फैलती गई।

निराला का अधिकांश जीवन कलकत्ता के बाद प्रयाग जैसी पावन नगरी में ही व्यतीत हुआ। जो हिन्दी के अनेक मनीषियों का गढ़ रहा जाता है और साथ ही तीर्थराज भी। उन्होंने अपने निवास के लिये स्थान भी अत्यधिक निकट और प्रेरणादायक चुना—गंगा का तट।

दारागंज प्रयागवासी महाप्राण निराला को पावन सुरसरि ने सर्वाधिक प्रभावित किया यह कहना अतिशयोक्ति न होगी।

## आचार्य महावीर प्रसाद द्विवेदी से निराला की भेंट

परम्परा सर्वथा परिवर्तित हो गई। काव्य को छन्द-बद्धता की जटिल शृंखलाओं से मुक्त होना पड़ा और उद्गारों को असीम अभिव्यंजना की पृष्ठभूमि मिली।

प्रख्यात विद्वान आचार्य नन्ददुलारे वाजपेयी ने कहा है 'रहस्य की कलात्मक अभिव्यक्ति की जो बहुविधि चेष्टायें आधुनिक हिन्दी में की गई हैं उनमें निराला की कृतियाँ विशेष उल्लेखनीय हैं। कुछ कवियों ने तो रहस्यपूर्ण कल्पनायें भी की हैं किन्तु निराला के काव्य का मेरुदण्ड ही रहस्यवाद है।

वास्तव में जिस प्रकार निराला ने कभी अपने जीवन में किसी प्रकार का बन्धन स्वीकार नहीं किया उसी प्रकार उन्हें अपने काव्य में भी बन्धन स्वीकार न था। उनकी छन्द मुक्ति भावना साहित्य में एक युगान्तकारी प्रयोग था जिसे तत्कालीन साहित्य समझा न जा भर कर नताड़ा परन्तु बाद को जिसे निर्विवाद साहित्यमयता मिली और लोगों ने निराला को पहचाना। सही अर्थों में निराला कवि थे और विद्रोही कवि। विद्रोही इसलिए कि उनकी युगान्तकारी रचनाओं में विद्रोह का आमन्त्रण था ऐसे विद्रोह का आमन्त्रण जो काव्य के कायाकल्प और उत्थान के लिए था। परिमल की भूमिका में उन्होंने स्पष्ट किया है—मनुष्यों की मुक्ति की तरह कविता भी मुक्त होती है मनुष्यों की मुक्ति कर्मों के बन्धन से छुटकारा पाना है और कविता की मुक्ति छन्दों के शासन से अलग हो जाना।

अपनी मुक्त छन्द रचना के समर्थन [illegible] को उन्होंने जोड़ रक्खा और अन्त में उनके समस्त काव्य जगत् के समक्ष विरोधियों को घुटने टेकने पड़े।

बाद को अनेक कवि इस धारा से प्रभावित हुए और उन्होंने निराला की धारा का अनुसरण किया।

उनके मुक्तछन्दों में काव्य प्रवाह अलंकारिता मनोरमता शक्तिशाली भाव-व्यंजना के दर्शन होते हैं। वे इस क्षेत्र में बेजोड़ हैं। इनकी मौलिकता का सबसे बड़ा प्रमाण यह है कि अबतक इनकी सफल नकल भी नहीं की जा सकी।

## उपन्यासकार निराला

निराला महाकवि ही नहीं सफल उपन्यासकार भी थे। डा० रामविलास शर्मा

के गद्य में सामाजिक यथार्थ का चित्र निराला के गद्य साहित्य में और भी विशदता के साथ रखाओं और रंगों की और भी सजीवता के साथ मिलता है।'

अप्सरा उनका प्रथम उपन्यास है इसके बाद अलका निरुपमा, प्रभावती चोटी की पकड़ कुल्ली भाट काले कारनामे और बिल्लेसुर बकरिहा आदि का नाम आता है। इन सभी कृतियों में तत्कालीन सामाजिक जीवन का अत्यन्त यथार्थ चित्रण मिलता है। यथा इनि हास्य-व्यग्य आन्द और रोमास का सफल वर्णन मिलता है।

इन रचनाओं में वास्तुगत चित्रमयता के दर्शन होते हैं। पाठक चरित्रों को अपनी आँखों के सामने चलता फिरता अनुभव करता है। जमींदारों के निर्मम अत्याचारों से सड़ते हुए किसानों के चित्र सामने आ जाते हैं। अपने सतीत्व की रक्षा में हत्या करने में भी न डरने वाली स्त्रियों में जो त्यागमयी भावना होती है उसे उन्होंने खूब पहचाना है और उसका अत्यन्त हृदय स्पर्शी वर्णन अपनी रचनाओं में किया है। वस्तु विन्यास पात्र चयन चरित्र चित्रण भाषा शैली सभी दृष्टियों से उनके उपन्यास अनूठे हैं।

## कहानीकार निराला

निराला की कहानियों और रेखाचित्रों में हम समाज के कटु यथार्थ के दर्शन होते हैं।

कहानियों में चतुरी चमार लिली और सुकुल की बीवी आदि संग्रह इसके प्रत्यक्ष प्रमाण हैं। और रेखाचित्र के रूप में कुल्ली भाट और बिल्लेसुर बकरिहा आते हैं।

उनकी कहानियों में बंग कथा साहित्य का तत्कालीन रोमान्टिक छाया है परन्तु वर्तमान के यथार्थ से भी वे प्रभावित हैं। ग्राम्य जीवन के चरित्र चित्रण और वातावरण और परिस्थितियों का सफल चित्रण उनकी कथाओं में मिलता है। इन कहानियों में पाया आदर्शवाद नहीं है यथार्थ जीवन की झाकी है। इस प्रकार से उनकी ग्राम्य कहानियाँ आज की आचलिक कथाओं की प्रारम्भिक पृष्ठभूमि और मार्गदर्शन कही जा सकती हैं।

ऐसी ही सजीवता उनके रेखाचित्रों में भी मिलती है। वे अत्यन्त सजीव, स्वाभाविक और हृदयस्पर्शी बन पड़े हैं। वातावरण का ऐसा सजीव वर्णन, पात्रों का ऐसा अनुपम चुनाव और वर्णन की ऐसी सूक्ष्म दृष्टि-भंगिमा बहुत कम साहित्यकारों में पायी जाती है।

## व्यंग्यकार निराला

निराला ने साहित्य को मात्र गम्भीर गूढ़ कृतित्व से ही अलंकृत नहीं किया है वरन् उनकी रचनाओं में हमें चुभते हुए एवं यथार्थ तथा हास्योत्पादक व्यंग्य के भी दर्शन होते हैं।

उनका सशक्त व्यंग्यात्मक रूप उनके काव्य, उपन्यास और कहानियों में मिलता है और उनके निबन्ध भी व्यंग्य से अलग नहीं हैं।

कुकुरमुत्ता, गर्म पकौड़ी तथा बेला और नये पत्ते आदि रचनायें इसकी ज्वलन्त उदाहरण हैं।

सन् १९४ में उन्होंने बापू पर निम्नलिखित व्यंग्य किया—

बापू तुम मुर्गी खाते यदि
तो क्या भजते होते तुमको
ऐरे-गैरे नत्थू खैरे
सिर के बल खड़े हुए होते
हिन्दी के इतने लेखक-कवि
बापू यदि मुर्गी खाते तुम।

और कुकुरमुत्ता की ये पंक्तियाँ भी विस्मृत नहीं की जा सकतीं—

अबे सुन बे गुलाब
भूल मत जो पाया खुशबू रंगो आब
खून चूसा खाद का तूने अशिष्ट
डाल पर इतरा रहा है कैपिटलिस्ट।

यह भमना कुकुरमुत्ते की गुलाब को नहा बल्कि निराश्रिता और निधना द्वारा पूजीवादी की की गई है।

जमा कि ऊपर कहा जा चुका है निराला का गद्य रचनाआ म भा व्यंग्य का गहरा पुट है परन्तु व्यंग्य का यह गहराई विशेषकर अस्पष्ट दृष्टिगत होता है।

उदाहरण क लिय न्म पत्त और पल्लव और सामाजिक पराधीनता आदि रचनाआ का ल सकत है। उनकी कहानिया और उपन्यासा म भी जहा तहा शोषण पूजावाद सामाजिक व्यभिचार और अम्नता क प्रति क्रान्तिकारी और चुभता हुआ व्यग्य दृष्टिगत हाता है।

यह व्यंग्य मात्र व्यंग्य ही नहा वरन एसी हृदयवधक चेतना भी है जा पाठक को तिलमिला दना है। निराला क व्यग्य निरथक और कवल मनारजक नहा कहे जा सकते।

## सम्पादक निराला

निराला जी न कुछ समय तक समन्वय और मतवाला जस हिन्दी पत्रा का सम्पादन काय भी किया है। सन ३७ ३८ क आसपास वे लखनऊ क सुधा कार्यालय म काम करत थ। सम्पादन म मौलिकता उनका प्रमुख उद्देश्य था। उनक सम्पादन काल म सुधा का रूप काफी सुधरा। एक सजग सम्पादक क रूप म वे अथक परिश्रम करते थ।

मतवाला और समन्वय क अनक सस्मरण उनक साथ जुड हुय है।

उन्हा दिना निराला क नाम पर कला नामक पत्रिका भी यहीं आरम्भ हुई परन्तु अधिक दिना तक वह भा न चल सका। चकल्लस और उच्छृंखल आदि का प्रारम्भ भा उसा काल म हुआ था परन्तु बाद का व सब भा बन्द हो गय। इसस इन्कार नहा किया जा सकता कि निराला न सम्पादन परम्परा का एक सशक्त नाव रक्खा।

जाता। उनमें विचित्र आकर्षण था, अनुपम हृदयस्पर्शी सौंदर्य और मुग्धामयी सात्विकता थी।

उनके मुखमण्डल पर स्निग्ध तेज विद्यमान था। उनका सामान्य जन दुर्लभ लम्बा कद, मांसल और चौड़ा वक्षस्थल, मल्लों जैसे पुष्ट स्कन्ध और लम्बी लम्बी अंगुलियों से युक्त मांसल भुजायें उनके शारीरिक सौष्ठव के सजीव रूप थे।

उनके नेत्र दीर्घायत, गम्भीर तथा कुछ रक्तिम, ओजस्वी तथा चिंतन से परिपूर्ण थे। यौवनावस्था में रखाये गये लम्बे लम्बे बाल और घनी बढ़ी हुई दाढ़ी यह सभी कुछ मिलकर व अपनी अटपटी वेशभूषा और अटपटी वाणी के साथ प्रयाग निवासियों के लिये ही नहीं वरन हिन्दी संसार के लिए अविस्मरणीय रहेंगे।

जिसने एक बार भी, कुछ क्षणों के लिये ही निराला के सम्पर्क का सौभाग्य प्राप्त किया है, वह निराला को कभी भूल नहीं सकता।

उनके सौम्य व्यवहार और हृदयस्पर्शी वार्तालाप में जो जादू था वह युगों युगों तक वंदनीय रहेगा।

## निराला और उनके मेहमान

दिसम्बर का महीना था। नौ बजे प्रातःकाल एक साहित्यकार निराला जी के यहाँ पहुँचा। मन में संकोच और भय था फिर भी साहस समेट कर उसने द्वार खटखटाया। निराला जी से उसका परिचय मामूली था और अपने आने की कोई सूचना भी उसने पत्र में न दी थी अतएव उसका संकोच स्वाभाविक ही था किन्तु प्रयाग में कहाँ ठहरेगा? इस समस्या के कारण वह महाकवि के द्वार पर आया। उसे महाकवि की सहृदयता और आत्मीयता पर भरोसा था।

द्वार खुला। महाकवि बाहर आये और आगन्तुक को बिस्तर ऊपर ले जाने का आदेश दिया। आगन्तुक ने चरण स्पर्श किये फिर बिस्तर उठाकर ऊपर ले गया।

उन्होंने कहा, "यह झाड़ू है, स्थान साफ करके बिस्तर यहाँ लगा लो। शाम को तख्त पर बिछा लेना।

आगन्तुक ने तत्क्षण उनकी आज्ञा का पालन किया।

बिस्तर लगा कर सीधा छत पर आया तो देखा कि निराला जी एक तख्त पर बैठे प्याज काट रहे हैं। वह आश्चर्यचकित होकर सब कुछ देख रहा था।

महाकवि के घर की दयनीय स्थिति और उनके हृदयस्पर्शी व्यक्तित्व का सात्विक स्वरूप।

कुछ देर बाद निराला जी ने उससे कहा — मैं थक गया हूँ। तुम बाजार जाकर आलू टमाटर और हरी मिर्च ले आओ। तुम्हारे लिए एक तरकारी और बन जायगी।

फिर उसके हाथ पर उन्होंने एक दुअन्नी रख दी। वह चाहता था कि उन्हें पैसा देने से मना कर दे परन्तु वह जानता था कि अपनी इच्छा में वे किसी प्रकार का विरोध नहीं सहते अतएव चुपचाप बाजार चला गया। उस समय दिन में १ बजे का समय था।

जब वह लौट कर आया तो निराला जी चौके में थे। चार तरकारियाँ और रोटियाँ बना रहे थे। उसने कहा कि लाइये मैं रोटियाँ बना दूँ परन्तु उन्होंने यह स्वीकार नहीं किया और गीली लकड़ियाँ फूँक फूँक कर खाना बनाते रहे। सहसा वे बीच में रोटी छोड़कर आये और उससे एक गजल की प्रतिलिपि तैयार करवा कर नया साहित्य बम्बई को भिजवा दी।

चार-पाँच घण्टे बाद लगभग ६ बजे उनका भोजन तैयार हुआ। सर्व प्रथम उन्होंने अपने मेहमान को खिलाया तत्पश्चात् अपने पड़ोसी डा० अनिलकुमार मुखर्जी को और सबसे बाद में स्वयं भोजन किया। भोजन से निवृत्त होकर उन्होंने आगन्तुक मेहमान को नगर घूम आने का आदेश दे दिया और कागज पर नगर का एक ऐसा नक्शा उसे बना कर दे दिया ताकि वह रास्ता न भूले।

लखनऊ की सैर कर आठ बजे के करीब जब वह लौटा तो देखा कि वह इन्तजार कर रहे हैं। देखते ही बोले आओ खाना खा लो। ये रोटियाँ रखी हैं। एक तुम लो एक मैं। खाने के बाद नींद अच्छी आयेगी।

दूसरे दिन बजे प्रातः उनके कमरे के किवाड़ खुले। वे घूमने के लिए जा रहे थे। वह तो उठ बैठा। बोले 'चलो जी'

उसने कहा 'बहुत अच्छा तरुण' और उनके साथ चल पड़ा। उस समय उनके सिर पर एक पुराना ऊनी टोप था जिसमें गर्द का आडम्बर साथ थे। कमर पर मैली सी लुंगी थी और पैरों में बाटा का बहुत पुराना कपड़े वाला जूता था जिसका पिछला हिस्सा नदारद था। इससे उनके पैरों की बिवाइयाँ साफ नजर आती थीं। हिन्दी का युग प्रवर्तक कवि निराला और इस भेष में ? किसने अनुमान लगाया होगा कि इसके पास जाड़े के कपड़े न होंगे, वह हाथ से खाना पकाता होगा और बीमारी की दशा में पानी के लिए तरसता रह जाता होगा।

आगन्तुक साहित्यकार इसी चिन्ता विचार में डूबा हुआ था कि चाय वाले की दुकान आ गई। उन्होंने दो कुल्हड़ चाय ली और गंगा के बांध की ओर चल दिये। रास्ते में निराला जी मौन गंभीर चले जा रहे थे। अपने आप में डूबे और खोये हुए।

जब वे गंगा के बांध पर पहुँचे तो उदित होते सूर्य की ओर देखते रह गये। सूर्य की किरणों के कारण कुहरा कम हो रहा था। वे गंगा, उसके कगार और उस पर कुहरे को चीरती रश्मियों के सौन्दर्य को देखकर बोले—'इलाहाबाद बड़ा सुन्दर नगर है। इतना अच्छा दृश्य अन्यत्र नहीं मिल सकता। सुबह तो है ही, दिन में इलाहाबाद की शाम भी बहुत अच्छी होती है। शाम को दूसरे बांध पर चलेंगे।' इतना कहकर चुप हो गये।

लौटते समय प्रगतिशील साहित्य की बात चली तो वे स्वयं कहने लगे—'प्रगतिवाद पर सबसे पहले मैंने लिखा है। इसे कोई नहीं जानता। क्या किया जाय दुनिया ऐसी है जो बिना Revealition के नहीं मानती। मैं घर चलकर तुम्हें दिखाऊँगा।' इसके बाद वे पुनः चाय की दुकान पर आये और उन्होंने चाय पी। फिर दूसरा चक्कर गंगा किनारे का लगाया। इसके बाद घर आकर वे द्वार के सामने पड़े तख्त पर बैठ गये। थोड़ी देर में एक अजनबी सज्जन आ गये। उनसे बातचीत करते-करते निराला जी फिर चायवाले के पास आये। तीनों ने फिर चाय पी। इतने में निराला जी का दूध देने वाला ग्वाला आ गया। उससे बात करने के बाद उन्होंने अपने मेहमान से कहा 'आओ एक सेर दूध पी आओ।'

वह ग्वाले के साथ घर की ओर चल पड़े। रास्ते में ग्वाले ने मेहमान से कहा 'बाबू जी ! निराला जी निरे महात्मा हैं। इनकी कविता के आगे दूध पीने की भी

सुध नहीं रहती। दूध दे गया वैसे ही पड़ा रहा। दूसरे दिन मेरे सामने ही फेंका गया। भला ये भी अच्छा है बाबू साहब कि दूध फेंका जाय? मैंने बंद कर दिया। मुझ ऐसे महात्मा के पैसे खराब थोड़े ही करने हैं बाबू! तुम्हीं बताओ!

घर आ गया। ग्वाले से एक सेर भैंस का दूध लेकर कच्चा ही पी गया। वहाँ आग कहाँ थी जो गर्म करता।

थोड़ी देर में निराला जी भी घर आ गये। रसोई तो निराला जी की आज्ञा से मेहमान ने पकाई पर रोटियाँ स्वयं उन्होंने सेंकी।

आग फूँकते फूँकते तमाम राख उनके बालों में भर गई परन्तु इसकी उन्हें रंच मात्र भी परवाह न थी।

दो घण्टे में खाना बनकर तैयार हुआ। इसके बाद उन्होंने आसन के लिये एक अखबार बिछा दिया और फिर उस पर साग और रोटियाँ दीं। स्वयं जमीन पर बैठ कर खाने लगे और बोले वर्षों तक साहित्य साधना में मेरा यह भोजन रहा है।

हिन्दी जगत का सूर्य—निराला चूल्हा फूँके और सूखी बासी रोटियाँ चबाये और कभी-कभी निराहार गंगाजल पीकर ही संतोष कर सो जाय—यह गप्प और स्वप्न की बातें नहीं वरन सत्य हैं। उनका जीवन मजदूर का सा जीवन था।

रात में जिस समय मेहमान कच्चा दूध पी करवटें बदल रहा था और निराला के बारे में सोच रहा था तभी अचानक निराला की भयंकर हँसी ने शान्त वातावरण की निस्तब्धता भंग की। ऐसी हँसी मेहमान ने और कभी नहीं सुनी थी। उस हँसी के मर्म को निराला के अतिरिक्त और कौन समझता? फिर ये बड़ी देर तक अन्दर बाहर आते जाते रहे।

एक दिन मेहमान की तबीयत कुछ खराब थी। निराला ने खाना और चाय बन्द कर दिया और स्वयं दूध लाकर मेहमान के लिये रक्खा। फिर उसे साथ में लेकर घूमने निकले। गंगा के पुल के पार तक घूमने गये फिर लौट कर मेहमान से पूछा 'तुम थक गये होगे। आराम करो। मैं एक चक्कर और लगा आऊँ।' वे पुनः चल दिये।

दोपहर को लौट कर आये तो मेहमान को पास बैठकर लकड़ी लाने को कहा। लकड़ी लाकर दूध गरम किया और पीकर अखबार पढ़ने लगे मगर निराला जी न

तो दूध भी नहीं पिया और शाम तक भूखे ही रहे। फिर उन्होंने मूँग की दाल और रोटी बनाने का विचार किया।

निराला जी चौके में थे कि उसी समय एक प्रकाशक महाशय आ गये। वे निराला जी का एक उपन्यास छाप रहे थे। उपन्यास का नाम 'काले कारनामे' था और उसमें समाज तथा राजनीति का खोखलापन दिखाया गया था। उसकी भाषा शैली की प्रशंसा करते हुए प्रकाशक महाशय कहने लगे, 'निराला जी धीरे धीरे लिख रहे हैं। मूड में आकर लिखते हैं। एक लेखक भी दे रखा है लेकिन चीज़ ऐसी है जो बेजोड़ होगी।'

इसी समय गम्भीर होकर निराला जी ने कहा, 'साहित्य साधना से बनता है। हमें केवल रुपया तो कमाना नहीं है। साहित्य ऐसा बना है जो जनहित का हो और उसमें कुछ जान हो पर लोग समझते हों नहीं।'

महमान ने जाने के लिये बिदा माँगी तो बोले, 'अच्छा! बिस्तर बाँध लो और देखो खिचड़ी बनाई है, भूखे हो तो खा लो।'

महमान ने कहा, 'मैं खाकर आया हूँ' और फिर बिस्तर बाँधने लगा। तभी निराला जी ने कहा, 'ये साबुन तो रख लो' और फिर साबुन की आधी बट्टी उन्होंने महमान के सामने रख दी। तभी महमान को याद आया कि साबुन की आधी बट्टी कपड़े धोने में बच गई थी उसे भी उन्होंने लौटा दिया।

उस समय महमान की समझ में यह बात स्पष्ट रूप से आ गई कि महाकवि ने स्वयं कम्बल लेकर ओढ़ने से इन्कार क्यों कर दिया था और भयंकर सर्दी में स्वयं फटी चादर ही ओढ़ कर सो गये थे।

महमान ने उनकी चरण रज ली। आशीर्वाद प्राप्त किया और चल पड़ा।

वह रास्ते में सोचता हुआ चला जा रहा था। हमें निराला जैसा कलाकार चाहे मिल जाय पर निराला जैसा मानव नहीं मिल सकता। निराला का व्यक्तित्व अजर अमर है।

यह महमान हिन्दी के प्रख्यात लेखक श्री पद्मसिंह शर्मा 'कमलेश' थे।

रक्खा। एकनिष्ठ साधक के रूप में वे जीवन भर तपते रहे और इसी तपाग्नि ने निराला को उनके जीवन के अन्तिम काल में विक्षिप्त बना दिया। परन्तु पराजय उन्होंने कभी स्वीकार नहीं की। उन्होंने बड़ी शान के साथ परिस्थितियों को झेला परन्तु परास्त होकर उनसे समझौता करने को कभी तत्पर नहीं हुये।

उनका शेष समय इसका अन्तिम संग्राम तक चला। अपने तई किसी प्रकार की आर्थिक सहायता दान और चन्दा उन्होंने स्वीकार नहीं किया। जिस शान के साथ ज़िन्दगी भर विपत्तियों से लड़े उसी शान के साथ मौत को भी वरण किया।

उनकी आन्तरिक विकलता, विकृति और कुंठा को लोगों ने पागलपन की संज्ञा दे डाली परन्तु किसी ने वास्तविक रूप में उनके जीवन काल में उनकी मान्यता को निष्पाप हृदय से स्वीकार नहीं किया।

## हमारे सांस्कृतिक भविष्य का प्रतीक निराला साहित्य

निरन्तर पचास वर्षों तक निराला का विरोध करने के पश्चात जब पूँजीवादी और सामन्ती संस्कृति के अलम्बरदारों ने यह समझ लिया कि हिन्दी साहित्य संसार में उस बड़े ज्ञानी साधक की साधना को मिटा पाना सर्वथा असम्भव है तब वे तन मन से इसके सच्चे भक्त बन गये और उसे महामानव, महाप्राण आदि उपाधियों से विभूषित कर साहित्य मन्दिर में देवता की भाँति प्रतिष्ठित किया और उसके जय घोष के पश्चात कहा, यह हमारा देवता है इसकी पूजा आराधना का अधिकार केवल हमें है।

जन-साधारण के लिये निराला की अर्चना आराधना का निषेध है परन्तु यह ठेकेदारी एक मात्र इनकी भूल ही कही जायगी क्योंकि विशाल जन समूह की श्रद्धा और प्रेम की अवहेलना उनके वश की बात नहीं। साहित्य जगत में निराला के संघर्षों की जो रोमांचकारी और हृदय विदारक कथा कही गई है वह समस्त हिन्दी प्रेमियों और साहित्य सेवियों के लिये एक खुली चुनौती है।

महाकवि ने अपने एक गीत में विरोधियों को लक्ष्य करके स्वयं ही कहा है—

## निराला के प्रति प्रयाग के लेखकों की उदासीनता

जैसा कि ऊपर लिखा जा चुका है प्रसिद्ध लेखक श्री कमलेश जी को निराला जी के पास कई दिनों तक रहने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। इन दिनों वे प्रयाग में अन्य प्रसिद्ध साहित्यकारों से मिलने के लिये गये तो उनमें से कई लोगों ने कमलेश जी से निराला जी का समाचार पूछा। उनके प्रश्न पर कमलेश जी को अत्यधिक आश्चर्य और दुःख हुआ। उन्होंने क्षुब्ध होकर अत्यन्त पीड़ा भरी वाणी में कहा — आश्चर्य है कि आप इलाहाबाद में रहते हैं और निराला जी का समाचार मुझसे पूछते हैं।

इस कटु सत्य और मर्मवेधी कथन का प्रयाग के साहित्यकारों के पास कोई उत्तर न था।

उनकी इस उदासीनता से कमलेश जी ने अनुमान लगाया कि हिन्दी वाले अपने कलाकारों का कितना आदर करते हैं। यह हिन्दी के लेखकों का दुर्भाग्य ही तो था। उन्होंने महसूस किया कि निराला जी की वर्तमान स्थिति के लिये प्रयाग के ये ही साहित्यकार जिम्मेदार हैं जो निराला जी की कद्र करना नहीं जानते।

## अपराजेय स्वर : दीर्घ संघर्ष

निराला जी शब्दों के एक अनोखे जौहरी थे। क्या काव्य में और क्या गद्य में उन्होंने एक एक शब्द को लाल गौहर की भाँति जड़ा है। एक शब्द भी इधर से उधर हटाया नहीं जा सकता। वे शब्दों के मिजाज को जानते थे। उनकी शक्ति को परखने की अद्भुत प्रतिभा उनमें थी। *ये चन्द पंक्तियाँ प्रख्यात साहित्यकार* श्री अमृतलाल नागर के उस लेख से उद्धृत हैं जिसमें उन्होंने महाकवि निराला की अपराजेय आवाज को सलामी दी है।

वास्तव में निराला जी अपराजेय स्वर थे और वास्तव में उन्हें बड़ी निर्ममता के साथ [illegible] गया। वे यथार्थ में जो थे युग ने उस रूप में उन्हें मान्यता नहीं दी और फिर स्वाभिमानी निराला ने कभी आत्मविज्ञापन का [illegible] नहीं रचा।

उनकी साहित्य यात्रा अनेक वितृष्णाओं, विसंगतियों, कुण्ठाओं और संघर्षों से परिपूर्ण रही है। उनकी न झुकने की प्रवृत्ति ने उन्हें सदा अभावग्रस्त और असन्तुष्ट

रक्खा। एकनिष्ठ साधक के रूप में वे जीवन भर तपते रहे और इसी तपाग्नि ने निराला को उनके जीवन के अन्तिम काल में विक्षिप्त बना दिया। परन्तु पराजय उन्होंने कभी स्वीकार नहीं की। उन्होंने बड़ी शान के साथ परिस्थितियों को झेला परन्तु परास्त होकर उनसे समझौता करने को कभी तत्पर नहीं हुये।

उनका शेष संघर्ष उनकी अन्तिम श्वास तक चला। अपने तईं किसी प्रकार की आर्थिक सहायता, दान और चन्दा उन्होंने स्वीकार नहीं किया। जिस शान के साथ ज़िन्दगी भर विपत्तियों में रहे उसी शान के साथ मौत का भी वरण किया।

उनकी आन्तरिक विकलता, विकृति और कुण्ठा को लोगों ने पागलपन की संज्ञा ही दी, परन्तु किसी ने वास्तविक रूप में उनके जीवन काल में उनकी मान्यता को निष्पाप हृदय से स्वीकार नहीं किया।

## हमारे सांस्कृतिक भविष्य का प्रतीक निराला-साहित्य

निरन्तर पचास वर्षों तक निराला का विरोध करने के पश्चात् जब पूँजीवादी और सामन्ती संस्कृति के कर्णधारों ने यह समझ लिया कि हिन्दी साहित्य संसार में इस युग-द्रष्टा मानव की साधना को मिटा पाना सर्वथा असम्भव है तब वे तन मन से उनके सच्चे भक्त बन गये और उसे महामानव, महाप्राण आदि उपाधियों से विभूषित कर साहित्य मन्दिर में देवता की भाँति प्रतिष्ठित किया और उनके देह त्याग के पश्चात् कहा 'यह हमारा देवता है' इसकी पूजा आराधना का अधिकार केवल हमें है।

जन-साधारण के लिए निराला की अर्चना आराधना का विषय है परन्तु यह ठेकेदारी एक मात्र इनकी भूल ही कही जायगी क्योंकि विशाल जन-समूह की श्रद्धा और प्रेम की अवहेलना इनके वश की बात नहीं। साहित्य जगत में निराला के संघर्षों की जो रोमांचकारी और हृदय विदारक कथा कही गई है वह समस्त हिन्दी प्रेमियों और साहित्य सेवियों के लिए एक खुली चुनौती है।

महाकवि ने अपने एक गान में विरोधियों को लक्ष्य करके स्वयं ही कहा है—

## निराला के प्रति प्रयाग के लेखकों की उदासीनता

जैसा कि ऊपर लिखा जा चुका है प्रसिद्ध लेखक श्री कमलेश जी को निराला जी के पास कई दिनों तक रहने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। एक दिन वे प्रयाग में अन्य प्रसिद्ध साहित्यकारों से मिलने के लिये गये तो उनमें से कई लोगों ने कमलेश जी से निराला जी का समाचार पूछा। उनके प्रश्न पर कमलेश जी को अत्यधिक आश्चर्य और दुःख हुआ। उन्होंने क्षुब्ध होकर अत्यन्त पीड़ा भरी वाणी में कहा — आश्चर्य है कि आप इलाहाबाद में रहते हैं और निराला जी का समाचार मुझसे पूछते हैं।

इस कटु सत्य और मर्मभेदी कथन का प्रयाग के साहित्यकारों के पास कोई उत्तर न था।

उनकी इस उदासीनता से कमलेश जी ने अनुमान लगाया कि हिन्दी वाले अपने कलाकारों का कितना आदर करते हैं। यह हिन्दी के लेखकों का दुर्भाग्य ही तो था। उन्होंने महसूस किया कि निराला जी की वर्तमान स्थिति के लिये प्रयाग के ये ही साहित्यकार जिम्मेदार हैं जो निराला की कद्र करना नहीं जानते।

## अपराजेय स्वर : दीर्घ संघर्ष

निराला जी शब्दों के बड़े अनोखे जौहरी थे — क्या काव्य में और क्या गद्य में उन्होंने एक एक शब्द को लाला-गौहर की भाँति जड़ा है। एक शब्द भी इधर से उधर हटाया नहीं जा सकता। वे शब्दों के संगीत को जानते थे। उनकी शक्ति को परखने की अद्भुत प्रतिभा उनमें थी। ये चन्द पंक्तियाँ प्रख्यात साहित्यकार श्री अमृतलाल नागर के उस लेख से उद्धृत हैं जिसमें उन्होंने महाकवि निराला की अपराजेय आवाज को मना दी है।

वास्तव में निराला जी अपराजेय स्वर थे और वास्तव में उनसे बड़ी निर्ममता के साथ लड़ा गया। वे यथार्थ में जीते थे, युग ने जिस रूप में उन्हें मान्यता नहीं दी और फिर स्वाभिमानी निराला ने कभी आत्मविज्ञापन का शौक नहीं रखा।

उनकी साहित्य यात्रा अनेक वितृष्णाओं, विसंगतियों, कुण्ठाओं और संघर्षों से परिपूर्ण रही है। उनकी न झुकने की प्रवृत्ति ने उन्हें सदा अभावग्रस्त और असन्तुष्ट

रक्खा। एकनिष्ठ साधक के रूप में वे जीवन भर तपते रहे और इसी तपाग्नि ने निराला को उनके जीवन के अंतिम काल में विकृत बना दिया। परन्तु पराजय उन्होंने कभी स्वीकार नहीं की। उन्होंने बड़ा शान के साथ परिस्थितियों को झेला परन्तु परास्त होकर उनसे समझौता करने को कभी तत्पर नहीं हुए।

उनका दीर्घ संघर्ष उनकी अन्तिम श्वास तक चला। अपने तई किसी प्रकार की आर्थिक सहायता दान और चन्दा उन्होंने स्वीकार नहीं किया। जिस शान के साथ जिन्दगी भर विपत्तियों से लड़े उसी शान के साथ मौन को भी वरण किया।

उनको आलोचकों ने विडम्बना विकृति और कुंठा का शिकार ने पागलपन की संज्ञा दे डाली परन्तु किसी ने वास्तविक रूप से उनके जीवन काल में उनकी महत्ता को निष्पाप हृदय से स्वीकार नहीं किया।

## हमारे सांस्कृतिक भविष्य का प्रतीक निराला साहित्य

निरन्तर पचास वर्षों तक निराला का विरोध करने के पश्चात जब पूंजीवादी और सामंती संस्कृति के अनुयायियों ने यह समझ लिया कि हिन्दी साहित्य संसार में उस मस्त फकीर साधक को साधन या भिन्न पाना सर्वथा असम्भव है तब वे रातों रात उसके भक्त बन गए और उसे महामानव महाप्राण आदि उपाधियों से विभूषित कर साहित्य मन्दिर में देवता की भांति प्रतिष्ठित किया और उसके नाम छाप के पश्चात यही कहते हैं हमारा देवता है इसकी पूजा आराधना का अधिकार केवल हम हैं।

जन साधारण के प्रिय निराला की अर्चना आराधना का विरोध है परन्तु यह परम्परा तब मात्र उनकी भूल मानी जाएगी जबकि विशाल जन समूह की श्रद्धा और प्रेम की अवहेलना उनके वश की बात नहीं। साहित्य जगत में निराला के समर्थों की जो रामायण और हृदय विस्तारक कथा कही गई है वह समस्त हिन्दी प्रेमियों और साहित्य सविता के लिये एक खासा चनौती है।

महाकवि ने अपने एक गीत में विराधियों को लक्ष्य कर स्वयं ही कहा है—

समय क्या वे सकेंगे भारू मलिन मन
निशाचर तज हत रह जो वय जन ।
धन्य जीवन कहां मान प्रभातधन ।

भारू मलिन मन निशाचर तजहत वय जन आदि इन विशेषणो से महाकवि ने अपने विरोधियो को सम्बोधित कर उनका स्वागत किया है ।

इन्हा साहित्यिक ठकेदारो ने यह नारा लगाया कि निराला-साहित्य को जनता से दूर रखो । निराला रहस्यवादी साधक है और भारतीय सस्कृति इस रहस्य की साधना है ।

पूजीवादी सस्कृति के लिए सबसे बडी सफलता और सार्थकता यह है कि मनुष्य स्वार्थ युद्ध मे विजय प्राप्त करे और उसकी सबसे बडी असफलता और असार्थकता यह है कि दूसरो के दुख मे दुखी होकर वह अपने स्वार्थ को भूल जाय । महाकवि ने इस विषय मे स्वय ही अपनी भावनायें व्यक्त की हैं—

क्षण को न छीना कभी अन्न
मैं लख न सका वे दृग विपन्न
अपने आसुओ अत विम्बित
देखे है अपने ही मुख चित ।

कवि ने दूसरो की सम्पत्ति हडप कर आनंदोत्सव करने की भावना कभी नही रक्खी अतएव अपने आसुओ मे उसने सदैव अपना ही मुख और हृदय झलकते देखा । महाकवि के ये उच्चतम विचार यद्यपि कि पूजीवादी वर्ग की भावना पर कुठाराघात करते है परन्तु मानव समाज के लिए ये अमर आदर्श है ।

निराला के विरोधियो ने केवल उनको क्रान्तिकारी महत्व ही समझा अतएव जनता मे ऐसी विचारधारा को पनपने फैलाने का प्रयत्न किया । उन्होने निराला का विरोध करने मे कोई कसर बाकी न छोडी ताकि साधारण जन वर्ग उनसे प्रभावित न हो ।

उनके विरोध मे तत्कालीन कई पत्रिकाओ मे लेख छाप गये और उन्हें कम्युनिस्ट कहा गया ।

लेकिन जिस नतिक मू्या और तत्वा क लिय निराला कभी लड़ा था जनता उन्हा क लिय आज लड़ रही है। उनका दग भक्ति का आधार व्यक्तिगत मम्पत्ति नहा थी। यही कारण है कि उनके जनवादी विचार गरीब मेहनतकश जनता की सस्कृति के अत्यधिक समीप रहे।

य सारी बातें वास्तविक रूप म सिद्ध करती है कि वे हमारे सास्कृतिक भविष्य क अग्रदूत थ।

आज जनता असली-नकली का भेदभाव समझाकर अपने कट अनुभवा की पोटला खोलकर एकता एव सगठन के मार्गो पर गतिशील है। उस वाल्मीक तुलसी और व्यास म विरासत क रूप म जो कुछ प्राप्त हुआ है उसी क आधार पर वह सास्कृतिक निर्माण का कारबार सभालेगी।

निराला जी सदव निःस्वार्थ भावना म ऊच-नीच का भेदभाव मिटाकर सच्चा मानवता का कायम रखन क लिये लड़त रहे।

वतमान शासक वग जो आज सिंहासनारूढ है निराला न उसका वास्तविक रूप स्वतन्त्रता क पूव ही समझ लिया था अतएव उन्होंने पूजीवादी नताओ की आलोचना करते हुय १९३१ म लिखा—

अभी तो दरिद्र भारत क नेता भी धनी है। जब नेता लोभ का पूर्ण त्याग न कर सके वहा अनुयायी अथवा धन क बड़-बड़ उत्तराधिकारी कम क्या अधिकार छोड़ेंगे? अभी तो मन्दिरा म रहकर कुटिया का मर्म करके देहात दशन और देहातियो का उपदश दत है—पुन मोटर पर भ्रमण करत हुय।

यह शिक्षा देना नहीं शिक्षा का एक हास्य है।

उपन्यास सम्राट मुशी प्रेमचन्द का भाति निराला जी भी दूरदर्शी और निर्भीक साहित्यकार थ जिन्होंने अपन वितन भूत म भविष्य का दशन कर लिया था। शासक वर्ग द्वारा निराला की वास्तविकता का उपेक्षा और पूजीवादी नेताओ द्वारा निराला का मान्यताओ का सठजान का यही रहस्य था।

निराला का समूचा साहित्य साम्राज्यवादी शोषण का निमम आलोचना करता है। उनके अप्सरा एव अलका आदि उपन्यासा म अग्रेजी राज क प्रति घृणा एव

जनता द्वारा उसके सक्रिय विरोध का पूर्ण आभास मिलता है। दिन व दिन जनता का जनवादी स्वर पुष्ट ही होता गया।

उनकी "देवी", "चतुरी चमार", "कुल्ली भाट" आदि रचनाओं में शोषित जनता का मार्मिक चित्रण हुआ है।

उनकी प्रभावती में हम मध्यकालीन समाज के सामन्ती शोषण का रूप देखते है। राम की शक्ति पूजा और तुलसीदास काव्य संकलन में नयी वीर भावना को प्रस्फुटित किया गया है।

स्मरणीय सत्य है कि निराला विद्रोह के कवि रहे हैं। उनकी वाणी सौन्दर्य एवं प्रेम की जन सुलभ कामना प्रकट करती है। यदि वे एक ओर विप्लव का गर्जन करते हैं तो दूसरी ओर जूही की कली के स्वप्निल संसार में भी तरल राग पस्त हैं।

वे जीवन भर अपराजेय कवि रहे। आज भी उनका निरन्तर संघर्ष, साहस, उत्साह और असीम शक्ति हमारे लिए प्रेरणा का सर्वाधिक प्रभावशाली प्रतीक है।

एक बार अपनी अस्वस्थता की दशा में तुलसी जयन्ती के पुनीत अवसर पर उन्होंने कहा था "हम टूट गये हैं। टूट टूट चुके हैं लेकिन सब नहीं है और न हिन्दुस्तान का जनता झुका है। शरीर है बन्दी बना है सताई हुई है लेकिन उसका सर नहीं झुका। और ऐसी ही जनता के प्रतिनिधि कवि हैं निराला।

## निराला जी सवा साल से बीमार थे

सन ६ के अगस्त मास से निराला जी अस्वस्थ हो गये। उनकी मानसिक दशा अत्यधिक बिगड़ गई थी। अपनी कोठरी का दरवाजा बन्द करके वे नग्नावस्था में पड़े रहते थे। उनकी बातें असंगत और बहकी बहकी होती थी। कुछ दिनों तक उनकी ऐसी ही स्थिति रही। दवा आरम्भ हुई तो उनकी मानसिक दशा में कुछ सुधार हुआ किन्तु शारीरिक व्याधियों के कारण वे दुर्बल होते चले गये। डाक्टर ने बताया कि उनकी बीमारी असाध्य और गम्भीर हो चुकी है। वे गठिया और जलोदर रोग से ग्रसित थे। सारे शरीर में सूजन आ गई थी। इस रोग के कारण यकृत विकार और हृदय के पास रक्त संचार में रुकावट होती थी।

इन लोगों ने निराला जी के खून की जाँच की और हृदय का एक्स-रे करके कुछ नयी दवायें दीं तथा उनके पेट से पानी निकालने की राय दी।

उन्हें दवायें दी गयीं। खून की जाँच हुई मगर रात में उनकी बेचैनी बढ़ गयी और उन्होंने डाक्टरी दवायें प्रयोग करने से इन्कार कर दिया।

कमलाशंकर जी ने उनसे दवायें लेने का बहुतेरा आग्रह किया मगर वे किसी भी कीमत पर राजी नहीं हुये और वे बोले — पहले वाली दवायें ला दो। ये दवायें नहीं जहर हैं।

पहले वाली दवा नप्पान के इन्जेक्शन थे जिससे उनको पेशाब अधिक मात्रा में होता था और पेट का सूजन कम हो जाता था किन्तु उस इन्जेक्शन से गुर्दे में खराबी आने का भय था इसलिये कुछ डाक्टरों की राय वह इन्जेक्शन देने की नहीं थी। लेकिन निराला जी की जिद थी कि वे वही इन्जेक्शन लगवायेंगे। इसी उधेड़बुन में उनका उपचार बन्द हो गया। उनकी बीमारी दिन ब दिन बढ़ती चली गई—अत्यन्त गम्भीर और चिन्ताजनक होती गई।

वास्तविकता तो यह है कि पिछले ११-१२ वर्षों से महाकवि जब जब बीमार पड़े किसी ने उनके इलाज और सेवा-सुश्रुषा के प्रति गम्भीरतापूर्वक रुचि नहीं दिखाई। उनके कितने ही निकट परिचित भी इस ओर से उदासीन ही रहे। राजनैतिक लोगों से तो किसी प्रकार की आशा निरर्थक थी ही किन्तु साहित्यिक बन्धुओं ने भी महाकवि की उपेक्षा की।

कमलाशंकर जी की परेशानी दिनों दिन बढ़ रही थी। एक दिन निराला जी ने उनसे कहा—यदि तुम मुझे वे ही इन्जेक्शन नहीं लगवाओगे तो मेरे पास कुछ रुपये हैं मैं स्वयं ही वे इन्जेक्शन लगवा लूँगा।

कमलाशंकर जी ने धैर्य देते हुये कहा—मैं आपके लिये इन्जेक्शनों की व्यवस्था कर रहा हूँ डाक्टरों से बातचीत हो रही है आपको शीघ्र ही इन्जेक्शन लगेंगे।

डाक्टरों की राय से पुनः उन्हें नप्पान के इन्जेक्शन लगने लगे मगर पहले की अपेक्षा इनकी मात्रा कम कर दी गई थी।

डाक्टरों की राय में तब तक निराला जी के पेशाब में विशेष विकार न उत्पन्न

अन्तिम में उन्हें अस्पताल ले जाना सर्वथा असम्भव था। डाक्टरों ने भी उनसे अस्पताल चलने का अनुरोध किया था किन्तु उनका एक ही उत्तर था—

**I want to die in peace. I will not go to hospital. I will keep my vanity even at the cost of my life.**

कमलाशंकर ने पुनः फोन उठाया और श्रीमती महादेवी वर्मा, नगर प्रमुख श्री बालकृष्ण राव, डा० उदयनारायण तिवारी, शान्ति प्रेस के मैनेजर श्री त्रिलोकप्रसाद जिज्ञासु और निराला जी के शिष्यों श्री जयगोपाल मिश्र तथा डा० शिवगोपाल मिश्र को उनकी गम्भीर स्थिति की सूचना दी।

सारे मुहल्ले भर में भी खबर फैली और लोग महाकवि के निवास स्थान की ओर दौड़ पड़े। भीड़ की भीड़ जमा हो गई। स्त्रियाँ, बच्चे, वृद्ध कौन ऐसा था जिसके चेहरे पर विषाद की छाया न थी, जिसकी आँखों से आँसू न टपक रहा हो। वे सभी के तो प्यारे थे। उस समय लोगों के मुँह पर एक ही बात थी—हाय! यह क्या हुआ!

जिज्ञासु ने आते ही कमलाशंकर जी से पूछा—आपका पत्र कल ही तो मुझे मिला था जिसमें आपने लिखा था कि निराला जी अब पहले से काफी स्वस्थ हो गये हैं, उनके उपचार के लिए इस समय अधिक व्यय की आवश्यकता नहीं है। आज सहसा क्या हो गया?

वास्तव में निराला जी स्वस्थ हो चले थे। उनके शरीर का सूजन और पेट का दर्द दूर हो गया था। वे खान-पान में संयम रखते थे। केवल फल और दूध इस्तेमाल करते थे। पूरे दो महीने ऐसे ही गुजारे मगर कमजोर अत्यधिक हो गये थे। दुर्बलता के कारण हर्निया एकदम प्रकट हुआ और हर्निया ने ही उन्हें धोखा दिया।

श्रीमती महादेवी वर्मा, श्री बालकृष्ण राव तथा जयगोपाल जी ने उनसे अस्पताल चलने की हजार मिन्नतें कीं परन्तु सब व्यर्थ रहा। उन्होंने किसी का अनुरोध स्वीकार नहीं किया।

अब तक दो डाक्टर भी आ चुके थे। डा० सक्सेना और डाक्टर तन्खा। इसके अलावा निराला जी के निजी चिकित्सक डा० बृजकिशोरलाल भी उपस्थित थे।

उन लोगों ने कमलाशंकर से कहा कि निराला जी को शीघ्रातिशीघ्र अस्पताल ले चलिए, एक क्षण का विलम्ब भी घातक है। हर्निया के आपरेशन में जितनी ही देर होगी उतनी ही उलझन बढ़ेगी।

कमलाशंकर जी ने उन्हें निराला जी की अस्पताल न जाने की जिद बताई और कहा कि पण्डित जी के मन में इस समय यह धारणा बन गई है कि उन्हें यह कष्ट टट्टी न होने के कारण हो रहा है क्योंकि बार बार वे टट्टी लाने की दवा माँग रहे थे। अब आप लोग संतोष के लिये उन्हें कोई टट्टी लाने की दवा दे दें क्योंकि उनका टट्टी पेशाब पिछले अठारह घण्टों से बन्द है।

टट्टी हो जाने के लिए उन्हें दवा दे दी गई। डाक्टर यह कहकर चले गये कि जितनी जल्दी हो सके उन्हें अस्पताल ले जाइए।

थोड़ी देर बाद निराला जी ने बड़ी व्याकुलता से कमलाशंकर से कहा: तुमने टट्टी की दवा मुझे पहले वाली नहीं दी। इससे तो कुछ न होगा।

आप थोड़ा सब्र करें। कमलाशंकर जी ने इस ढंग से धैर्य दिया।

सभी परेशान थे कि आखिर निराला जी को अस्पताल ले जाने के लिये किस तरह राजी किया जाय। इसी बीच डा० मिश्रा के साथ श्री बालकृष्ण राव ने आकर पुनः कहा कि मैं साथ में एम्बुलेंस कार, स्ट्रेचर और स्ट्रेचरवाहक तथा डाक्टर भी लाया हूँ। यदि आप सहमत हों तो निराला जी को मार्फिया का इंजेक्शन देकर बेहोशी की हालत में अस्पताल उठा ले चलें।

नींद आने की दवा का बहाना बनाकर उन्हें इंजेक्शन दे दिया गया। आधे घण्टे के अन्दर सावधानी से सारी कार्यवाही कर लेने का आदेश देकर डाक्टर चला गया। निराला जी को नींद आने लगी। लोग उनके पूर्णतः सो जाने की प्रतीक्षा करने लगे ताकि उन्हें अनजान में अस्पताल ले जाया जा सके।

## १२ अक्टूबर, ६१

१२ अक्टूबर को निराला जी ने नाई बुलवा कर अपने सिर का बाल घुटवा लिया मगर दाढ़ी रहने दी। वे अपना सारा काम स्वयं करने लगे।

वे भोजन पकाने में बहुत निपुण थे। बीमारी के दिनों में भी बहुधा रविवार के दिन स्वयं ही विधिपूर्वक भोजन बनाते और बड़े आनन्द तथा स्नेहपूर्वक अपने प्रिय जनों को खिलाते। स्वयं तो संयमित भोजन ही करते थे क्योंकि अस्वस्थ थे। डाक्टर ने उन्हें पूर्णतः आराम करने की ताकीद की थी मगर अपनी इच्छा के सामने वे किसी की न मानते थे।

१ अक्टूबर को १ बजे से ४ बजे शाम तक लगातार चार घण्टे तक वे गोश्त पकाने में लगे रहे। आँगन में चूल्हे के समीप कुर्सी पर बैठे हुए वे गोश्त पका रहे थे। कमलाशंकर जी ने उन्हें मना कर दिया पर वे न माने। चुपचाप अपने काम में लगे रहे। कुर्सी से उठ-उठ कर जब वे चूल्हे की लकड़ी ठीक करने लगते तब उनकी हर्निया पेट से नीचे की ओर बार बार लटक आता था।

मांस पक जाने के बाद कमलाशंकर के बहुत अनुरोध करने पर भी वे नहीं माने और जमकर खाया। यही उनका अन्तिम मांस भोजन था।

रात को दस बजे के करीब उन्हें बेचैनी महसूस होने लगी। कमलाशंकर जी तो पहले से सशंकित थे। उन्होंने निकट आकर पूछा—पंडित जी क्या बात है? आपको क्या तकलीफ है?

निराला जी ने उनका अनुरोध न मानकर मांस खा लिया था। अतएव अपनी पीड़ा को छिपाने का प्रयास कर संकोच से बोले—कुछ नहीं। मैंने बाजार से लेकर एक सेब खा लिया था उसमें [illegible] था उसी का प्रभाव मालूम पड़ता है लेकिन चिन्ता की बात नहीं। तुम जाओ सो जाओ।

कमलाशंकर जी ने डाक्टर को बुलाने की बात कही तो उन्होंने मना कर दिया और उन्हें सोने के लिए भेज दिया।

रात में लगभग १ बजे वे भयंकर रूप में रोने तथा कराहने लगे। वे असह्य यन्त्रणा में छटपटा रहे थे। उनकी हर्निया एकदम कड़ा हो गया था और अब आपरेशन ही एकमात्र उपचार था। कमलाशंकर जी ने अस्पताल चलने को कहा तो वे बिगड़ गये। अन्त में हताश होकर कमलाशंकर जी डाक्टर को बुलाने निकल पड़े।

बेचारे बाहर निकले भी न पाये थे कि मूसलाधार पानी बरसने लगा। वे किंकर्तव्यविमूढ़ से खड़े रहे। उनकी पत्नी ने आग जलाकर हर्निया को सेंका

निराला जी को कुछ आराम मिला और वे सो गये। डेढ़ घण्टे बाद पुनः वे जागे और दर्द से चिल्लाने लगे।

६।। बजे प्रातःकाल कमलापति जी ने सिविल सर्जन को फोन द्वारा इस गम्भीर स्थिति से सूचित किया पर वे यह कहकर कि यह सर्जरी केस है अपने सहायक डा० नथानी को भेज रहा हूं। वे हवाई अड्डे पर पं० नेहरू का स्वागत करने चले गये।

आश्चर्य एवं खेद का विषय है कि मरते हुए महाकवि के प्रति यह उदासीनता दिखा कर सिविल सर्जन महोदय पं० जवाहरलाल नेहरू के स्वागत में चले गये। क्या एक अकेले उनके न जाने से नेहरू के स्वागत में कमी हो जाती। मगर उसका भी क्या कसूर प्रजातन्त्र के नाम पर राजकीय पदाधिकारियों के लिए महान नेताओं को सलामी देना भी तो आवश्यक होता है। कितनी अजीब बात है।

एक ओर भारत का युग प्रवर्तक कवि मृत्यु के मुंह में था और दूसरी ओर प्रधान मंत्री के स्वागत में लोग हर्षोन्मत्त थे।

करीब तीन घण्टे के बाद डा० नथानी आये। निराला जी को मार्फिया का इन्जेक्शन दिया गया और उन्हें बेहोशी की दशा में अस्पताल ले जाने की राय हुई।

स्ट्रेचर चारपाई से लगाकर ज्यों ही उस पर निराला को लिटाने का प्रयत्न किया गया वे तत्काल उठ पड़े और चारपाई की पाटी पकड़ कर अड़ गये। सारा प्रयत्न विफल गया। फिर निराला जी बोले मुझे शांति से यहीं मरने दो मैं कहीं नहीं जाऊंगा। यह कहकर उन्होंने मसहरी हटा लिया। फिर वे सो गये। कमरे का दरवाजा बन्द कर दिया गया। बाहर लोगों की भीड़ बढ़ रही थी।

शाम को चार बजे डा० नथानी पुनः देखने आये। डाक्टर ने उनके हृदय पर हाथ रखते हुए कहा आंतें मुलायम पड़ गई हैं। पण्डित जी का शरीर अच्छा मालूम पड़ रहा है। इस समय यह खतरे के बाहर हैं। सब में प्रसन्नता की लहर दौड़ गई। महाकवि मौत के मुंह से निकल आये थे।

इसके बाद मिश्र जी और शान्ति सम्मेलन के संयोजक मंत्री श्री रामप्रताप त्रिपाठी उनसे मिलने आये। निराला जी ने उनके प्रणाम का उत्तर देकर अपने पास बैठने का संकेत किया। मिश्र जी ने कुशल क्षेम पूछा तो बोले अब तो ठीक हूं आज बड़ा कष्ट था।

आपरेशन हो जाने पर वे खतरे से लोगों के लिए मुक्त हो जायेंगे इस बात का विश्वास सभी को था अतएव लोगों ने पुनः चर्चा चलाई तो निराला जी शांत स्वर में बोले—आपरेशन ! नहीं आपरेशन नहीं होगा और न मैं अस्पताल जाऊँगा। मैं इस शरीर से मुक्त तो होना चाहता हूँ लेकिन आपरेशन से नहीं। अब इस शरीर का मोह नहीं रहा। बूढ़ा हो गया हूँ।

## अंतिम काल मे भी अतिथि सत्कार न भूले

मार्फिया के इंजेक्शन के कारण उनकी आँखें मन्द मन्द कर खुलतीं। उन्हें लेटने के लिए कहा गया किन्तु शिष्टाचारवश वे चारपाई पर बैठे रहे। कमलाशंकर जी ने निकट आकर कहा पण्डित जी आपने कल से कुछ भी नहीं खाया है। थोड़ा गर्म दूध ले आऊँ ?

तब उन्होंने बगल की आलमारी से तम्बाकू और चुनौटी निकाली और निर्मल जी को खैनी बनाने के लिए दिया। तम्बाकू खाकर उन्होंने अपने आपको चैतन्य अवस्था में लाने का प्रयत्न किया। फिर ब्रश और मंजन उठाकर मुँह साफ किया।

कमलाशंकर जी ने उन्हें एक प्याला गर्म दूध लाकर दिया। अपने हाथों में दूध लेकर उन्होंने निर्मल जी और त्रिपाठी जी के लिए चाय लाने का आदेश दिया।

अपने स्वभावानुसार वे अतिथि सत्कार करना इस समय भी न भूले। तत्क्षण ही उन लोगों के लिए चाय आ गई।

वे दूध पी चुके तो कमलाशंकर जी ने कहा पण्डित जी कल भोजन बनाने में आपने दो तीन घण्टे जो श्रम किया उस कारण आपका कष्ट बढ़ा। अब आपको अपने स्वास्थ्य के प्रति सावधान हो जाना चाहिए।

निराला जी मुस्कराये और बोले पूरे चार घण्टे लगे थे कल। वही उनकी अन्तिम मुस्कराहट थी।

रात में उनके दर्शनार्थियों को कमरे से बाहर कर बाद किया गया। जब तक वे सो न गये उनके पर ध्यान जाते रहे।

## १४ अक्टूबर, ६१

प्रातःकाल निराला जी को भयंकर खाँसी आई। उन्होंने खाँसते हुए कमलाशंकर जी की पत्नी को पुकारा। वे दुलार में उन्हें मुहल्ले की अन्य लड़कियों की भाँति 'बाबा' कहते थे। निराला जी का उन पर असीम स्नेह था। वास्तव में वे देवी स्वरूप महिला हैं जिन्होंने अपने जीवन का बहुतेरा समय महाकवि की सेवा सुश्रूषा में लगाया। निराला जी ने दर्द में कराहते हुए उनसे कहा — जो दर्द मुझे पहले हुआ था वही दर्द आज फिर शुरू हुआ। कल वाली दवा मुझे फिर पिला दो और कमलाशंकर से कह दो कि मेरे लिए [illegible]। एक प्याला अनार का रस भी इस समय मुझे पिला दो बाद नहीं पिऊँगा।

कमलाशंकर की पत्नी से ये उनकी अन्तिम बात थी। इसके बाद उनकी चेतना जाती रही। इसके बाद वे बहुत बुलाने पर भी बोले नहीं।

ऐसा अनुमान होता था कि उनके गुर्दों ने अपना काम करना बन्द कर दिया था यद्यपि चौबीस घण्टे से अधिक समय हो चुके थे उन्हें पेशाब नहीं हुआ था।

डॉक्टरों के अनुमान में उनके शरीर से तीन चार सेर पानी प्रतिदिन पसीने के रूप में निकलता था। इस क्रिया से गुर्दों पर इतना जोर पड़ता था कि वे टूट गये थे। इसके फलस्वरूप यूरिक विष रक्त में फैलने लगा था।

समाचार पत्रों में निकल चुका था 'निराला जी जीवन खतरे से बाहर' किन्तु [illegible] वे पुनः गम्भीर खतरे में पड़ गये थे। उनके स्नेहियों और शुभचिन्तकों को पुनः इस स्थिति की सूचना दी गई।

वे अत्यधिक बेचैनी के कारण शय्या में बार-बार उठकर पलथी मार कर हाथ टेक कर बैठते थे और फिर लेट जाते।

जब उन्हें प्याले में अनार का रस दिया जाने लगा तब उन्होंने उसे हाथ से हटाया जिससे आभास हुआ कि उनकी आँखों की ज्योति भी प्रायः लुप्त हो चुकी है। यूरिक विष व्यापन का यह पक्का प्रमाण था। उन्हें मरणान्तक पीड़ा हो रही थी। अपने पत्थर से कड़े [illegible] पर वे बार-बार हाथ फेरते परन्तु उनके मुख से एक कराह भी न निकलती थी। वे सहनशीलता की अन्तिम सीमा पर थे। उनके नेत्रों में

आंसू थे और न मुख पर हाय और चाय। विष को शरीर में समेटे हुए वे किस प्रकार मृत्यु से लड़ रहे थे।

उनकी क्षण प्रतिक्षण गिरती हुई दशा को देखकर कमलाशंकर जी ने उनसे कहा पण्डित जी यहां की वायु गन्दी हो गई है। यदि आप आज्ञा दें तो आपको स्वच्छ हवा में ले चला जाय—हम लोगों को कुछ और सेवा तथा उपचार का अवसर दें।

'हां अब ले जा सकते हो।' उन्होंने आज्ञा दी।

किन्तु डाक्टर ने निराला प्रकट की अब इन्हें अस्पताल ले जाना बेकार है। इनकी किडनी का फंक्शन रुक गया है। शरीर अनुकूल नहीं है।

अन्त में ग्लूकोज और सलाइन वाटर चढ़ाने का निश्चय हुआ। बढ़ती हुई बेचैनी के कारण वे क्षण-क्षण उठते-बैठते।

ग्लूकोज लगाने के लिए पास बैठे व्यक्तियों ने उन्हें पकड़ा दबाया। उस समय की बड़ी दयनीय स्थिति थी। वे कह रहे थे 'दण्डू मुझे उठाओ' 'लल्लू मुझे छुड़ाओ।' ये ही उनके अन्तिम शब्द थे।

ग्लूकोज लगाने के लिए उन्हें इन्जेक्शन देकर बेहोश किया गया। उनकी चेतना फिर सदा के लिए जाती रही। आक्सीजन भी दिया जाने लगा। उनकी नाक में आक्सीजन की नलिया लगी हुई थी और बांह पर ग्लूकोज बूंद बूंद रिस रहा था।

## निराला के जीवन की अन्तिम रात्रि

निराला को मृत्यु से बचाने का कोई उपचार न था। उनकी स्थिति काबू के बाहर हो चुकी थी। लखनऊ मेडिकल कालेज के डाक्टर भी जवाब दे चुके थे। अब महाकवि का अन्त निकट था। उस घोर भयानक रात्रि में निराला की शय्या के समीप श्री सीतारमा श्री जयगोपाल श्री मुरलीधर और श्री कमलाशंकर जी गहरे शोक में डूबे उपस्थित थे। भाग्य की नाडि के गूना की सेज पर पड़े हुए थे। उनके अर्धजीवित शरीर को जिलाए रखने के लिए घण्टे घण्टे पर उन्हें कोरामीन का इन्जेक्शन लगाया जाता था। डाक्टर ने बताया था कि इस इन्जेक्शन द्वारा वे दो-चार दिन तक जीवित रखे जा सकते हैं।

लगभग ५ बजे रात्रि को उनकी साँस उखड़ने लगी और गले में घरघराहट शुरू हो गई। उन्हें ऑक्सीजन लगाना बन्द कर दिया गया और नाक में आक्सीजन की नली निकाल ली गई। कमलाशंकर जी ने कहा अब इस लिये काया की अधिक दुर्गति न की जाय और उनको शान्ति से स्वर्ग जाने दिया जाय। वह शान्ति के लिए ही अस्पताल लाये गए। उनको स्व काठरा की आजादी अधिक प्रिय थी। एक आजाद पक्षि की तरह उन्हें उड़ जाने दो।

## १५ अक्टूबर, ६१

## हिमालय धरती पर लेट गया !

एक सूर्य अस्त हो रहा था और दूसरा अस्त। कितना हृदयविदारक और कारुणिक दृश्य था। प्रातःकाल साढ़े ८ बजे महाकवि का शरीर ऐंठने लगा।

अपने शाला सून हय गया मे उन्होंने फूला हुइ अनन्त्या को एक बार पकड़ा। उनका अन्त एकदम निकट था।

साढ़े बजकर पचास मिनट पर उन्हे भूमि शय्या पर दी गई। भूमि शय्या पर आने पर उनकी साँसा की गति कुछ ठीक सी हो गई। किन्तु मुख मण्डल सुन्दर तथा शान्त हो गया। प्राय दो घण्टे तक शान्त भाव से पड़े रहे।

इसी मध्य श्री जयगोपाल राम की शक्ति पूजा का पाठ उनके समीप ही बैठकर करने लगे। गीता पाठ वेदमंत्र तथा शास्त्रानुसार गऊदान स्वर्णदान आदि क्रियायें की जाने लगीं।

नौ बजकर १५ मिनट पर उनके दोनों अधमुंदे नेत्र एकदम बन्द हुये और फिर एकदम स्थिर बन्द हो गये। श्री कमलाशंकर ने उनकी आँख के कोर में ढरकने हुए आँसू की अंतिम कण पोंछा।

कमलाशंकर जी की पत्नी ने निराला जी के मुख में तुलसी और गंगाजल डाला।

नौ बजकर तीस मिनट पर महाकवि सदा के लिए चिरनिद्रा की गोद में सो गये। उनका प्राणान्त हो गया।

महाकवि शांत मुद्रा में पड़े हुए थे। उनके सुपरिचित चेहरे को देखकर यह विश्वास नहीं होता था कि अब वे हमारे बीच नहीं रहे।

महाकवि के जन्म तथा मृत्यु की तिथि और दिन भी सार्थक थे। विद्या एवं कला की अधिष्ठात्री देवी सरस्वती की जन्मतिथि वसंत पंचमी था उसी दिन महाकवि का जन्म हुआ था और आज उनकी मृत्यु का दिन भी रवि (सूर्य) का दिन रविवार हो था।

थोड़ी ही देर में उनकी मृत्यु का समाचार सारे मुहल्ले, नगर और रेडियो आदि द्वारा अन्य नगरों में भी प्रसारित होने लगा।

क्षण भर में सारा मुहल्ला महाकवि के निवास स्थान पर उमड़ पड़ा। सारी भीड़ शोकाकुल और निःस्तब्ध थी। वातावरण अत्यधिक निस्तब्ध और निर्जीव था। निराला जी अब क्या सचमुच नहीं रहे? हरेक के हृदय में मौन क्षोभ और प्रश्न था।

नगर में सबत्र शोक छा गया। थोड़ी ही देर में नये पुराने अनेक साहित्यकारों, कलाकारों, प्रतिष्ठित नागरिकों और निराला के सभी शुभचिन्तकों की भीड़ जमा होने लगी।

## काश सत्य झूठा होता!

**१५ अक्टूबर १९६१ की दोपहर की बात है।**

मैं अपने कमरे में पड़ा-पड़ा यह सोच रहा था कि आज सायंकाल महाकवि को देखने चलूंगा। अकेले नहीं, एक मित्र के साथ। पिछले दिन अखबार में निराला जी की भयंकर अस्वस्थता का समाचार पढ़ा था। ऐसी स्थिति में भी उनके दर्शन से वंचित रहूं, मेरे लिए शर्म की बात थी।

दारागंज, जहां महाकवि का निवास स्थान था, मेरे घर से कोई तीन मील की दूरी पर है और मेरे जैसे व्यक्ति के लिए साधन की कमी के कारण एक फर्लांग की पैदल यात्रा भी दुर्लभ होती है। अतएव एक रुपये की व्यवस्था करने की चिन्ता में था ताकि तांगे द्वारा ही रिक्शा द्वारा निकल जाऊं।

